नैन कटाच्छ रहत चितवत ही, चितवनि निपट अयान की ॥ २ ॥
पग जेहरि कंचन रोचन-सी तनक-सी पोहोंची पान की।
खगवारी गरें द्वै लर मोती, तनक तरुवनी कान की ॥ ३ ॥
लै बैठी हँसि गोद जसोदा, मन में ऐसी बान की।
सूरदास प्रभु मदनमोहन हित जोरी सहज समान की ॥ ४ ॥

[५५]

(राग आसावरी—तीन ताल)

प्रेम की मूरति नागर नट की।
पुन्य थली बरसानें प्रगटी, माया की छाया सब सटकी ॥
राधा-प्रेम-सुधा-रस-सरिता अटकत नायँ काहु की हटकी।
चली अबाध अमी-रस-धारा हरि की ओर, कितहुँ नहिं भटकी ॥
रागी हरिपद, विषय-बिरागी जन जे अवगाही रस गटकी।
ते सजि गोप-गोपिका आए, लै-लै सिर दधि-माखन-मटकी ॥
निरखन लगे, करन न्यौछावर, रासि-रासि आभूषन-पट की।
सोहत बंदनवार-पाँति सुभ, कदली खंभ, सुमंगल घट की ॥
'अचल सुहाग' असीसत बृद्धा, जुबती हँसत-हँसावत मटकी।
नाचत-गावत सुधि बिसारि सब, सहजहिं लाज-सरम सब झटकी ॥

[५६]

(राग रामकली—तीन ताल)

आज बरसानें बजति बधाई।
भाग बड़े रानी कीरति के, जिन यह कन्या जाई ॥
दुंदुभि-ढोल, भेरि-सहनाई, बाजे बाजत द्वारें।
श्रीबृषभानु रायजु की पौरी धूम मची अति भारें ॥
दान देत बृषभान भाव तें, जिन जाच्यौ तिहिं काल।
कृष्नदास सब देत असीसन, चिरजीवौ यह बाल ॥

[५७]

(राग सारंग—तीन ताल)

हेरी हे ! आज बृषभान कें आनँद भयौ ।
नाचत गोपी-ग्वाल परसपर, छिरकत हरद-दह्यौ ।।
स्त्रवन सुनत गृह-गृह तैं निकसीं सुंदरि साज सिंगार ।
हरद-दूब-अच्छत-दधि-कुमकुम चलि कंचन भरि थार ।।
बीना बेनु बखान महुवरी, बजे पखावज-ताल ।
हँसत परसपर प्रेम मुदित मन, गावत गीत रसाल ।।
धनि बृषभान गोप, धनि कीरति, धनि बरसानौ गाम ।
धनि-धनि प्रगट भए आनँद-निधि, धनि श्रीराधा नाम ।।
सिंधुसुता, गिरिसुता, सची, रति, कोऊ नाहि समान ।
धनि-धनि दास गोबिंदकी स्वामिनि, ब्रज की जीवन-प्रान ।।

[५८]

(तर्ज रसिया—तीन ताल)

हौं इक नई बात सुनि आई ।
कीरति रानी कुँवरी जाई, घर-घर बजत बधाई ।।
द्वारें भीर गोप-गोपिन की, महिमा बरनि न जाई ।
अति आनंद होत बरसानें, रतन-भूमि निधि छाई ।।
नाचत तरून बृद्ध अरु बालक, गोरस-कीच मचाई ।
सूरदास-स्वामिनि सुखदायनि मोहन-सुख हित आई ।।

[५९]

(राग सारंग—तीन ताल)

भानुपुर बाजत बिपुल बधाई ।
आनँदघन-आनंदिनि कन्या कीरति रानी जाई ।।
अति कमनीय रूप अतुलित सुचि प्रेम-सुधा-रस-बर्षी ।
अखिल जगत जित बिस्व-बिमोहन मोहन मन आकर्षी ।।
उदए भानु भानुघर कोटिन, द्युति उज्ज्वल छिति छाई ।

बिनस्यौ काम-कलुष-तम, कोटिन ससि सीतलता आई ।।
जाके दरसन कौं सुर-मुनि नित सकल लोक ललचावैं ।
सोइ हरिप्रिया कीर्ति क्रोड़हिं लै हरषित हिय हलरावैं ।।
धन्य भए बृषभान, सराहत भाग्य भुवन मुनि ग्यानी ।
जिन के घर प्रगटीं हरि की हृदयेस्वरि राधारानी ।।

[६०]

(लावनी तर्ज—ताल कहरवा)

मँगल बधाइयाँ हो, बँट रही भानू के दरबार ।
राधिका प्रेम मूरति हो, छबीली ने लीनौ अवतार ।।
सुहासिनि नारियाँ हो, कर रहीं सब कुल के आचार ।
गा रहीं गीत मंगल हो, लौन राई कर अति मनुहार ।।
सुहासिनि सब बड़भागिनि । जय-जय । कर रहीं नेग सुहागिनि ।।
जय-जय ।।
पहन केसरिया जामा । जय-जय । बजाते ढोल-दमामा ।।
जय-जय ।।
नचनिया नाच दिखाते । जय-जय । मस्त हो तान लगाते ।।
जय-जय ।।
गा रहे मधुर गुनीजन । जय-जय । हर रहे हैं सब के मन ।।
जय-जय ।। मँगल०
ज्योतिषी भट्टजी हो, आए माथे तिलक सँवार ।
पोथियाँ संगमें हो, लाये पूरन करन विचार ।।
शोध शुभ लग्नको हो, देखते सभी ग्रहोंके स्थान ।
सभी ग्रह उच्चके हो, दुर्लभ देखें अचरज मान ।।
ज्योतिषी सब चकराये । जय-जय । मनहिं-मन अति हरषाये ।।
जय-जय ।।
भानु नृप बोलि लिये तब । जय-जय । सुनाई गुन-गाथा सब ।।
जय-जय ।।

मानवी नहीं कुँवरि यह। जय-जय। प्रेम-रस-सुधा-गन्धवह ॥
जय-जय ॥
नित्य यह हरिकी प्यारी। जय-जय। नहीं तिन तें यह न्यारी ॥
जय-जय ॥ मँगल०

मोद भरकर हृदयमें हो भानुने खोल दिये भंडार।
रत्न, धन, धाम, कंचन हो, लुटाये हाथों खुले उदार ॥
दूधकी तरुण गायें हो, करीं लाखों द्विजों को दान।
किया सम्मान-पूजन हो, नम्र हो, छोड़कर अभिमान ॥
लुटी संपत्ति अनूठी। जय-जय। हीर के हार अँगूठी ॥
जय-जय ॥
भानु-मन तृप्ति न आई। जय-जय। वृत्ति दे-दे न अघाई ॥
जय-जय ॥
रहा अब भिक्षु न कोई। जय-जय। दरिद्रता सबकी खोई ॥
जय-जय ॥
मिटा सबका मँगतापन। जय-जय। हुए दाता उदार-मन ॥
जय-जय ॥ मँगल०

सुनत मङ्गल संदेश हो, बाबा नन्द उठे हरषाय।
खबर दी जाय अंदर हो, जसोदा-उर आनँद न समाय ॥
सँजोये रत्न-भूषण हो, भरे शुभ वस्तुओंसे थाल।
स्वर्णके, संग अपने हो, ले चलीं, सखीदल सुविशाल ॥
नन्दबाबा भी आये। जय-जय। संग जसुमति को लाये ॥
जय-जय ॥
माट माखन के सिर धर। जय-जय। चले सँग अगणित चाकर ॥
जय-जय ॥
देखने लाली आई। जय-जय। मात जसुदा मन भाई ॥
जय-जय ॥
महलके अंदर जाकर। जय-जय। मिली कीरतिसे सादर ॥
जय-जय ॥ मँगल०

देखकर जसुमति रानी हो, कीर्तिदा मन अति मोद भराय ।
उठा निज कर लालीको हो, दई जसुमतिकी गोद सुलाय ॥
निरख मुखचंद्र प्रभामय हो, यशोदा आनँद-रस फूली ।
रह गई अपलक निरखत हो, देहकी सुधि सहसा भूली ॥
हुआ जब चेत, लजाई । जय-जय । कुँवरि तब हिये लगाई ॥
जय-जय ॥
रतन-धन किये निछावर । जय-जय । भई नहिं तृप्ति तनिक भर ॥
जय-जय ॥
भामती मनकी चीन्हीं । जय-जय । असीसें लाखों दीन्हीं ॥
जय-जय ॥
कीर्तिदाने सनमानी । जय-जय । यशोदा अति सुख मानी ॥
जय-जय ॥ मँगल०
नंद सँग गोप-ग्वाले हो, नाचते आये करते रंग ।
छेड़ते तान टेढ़ी हो, मचाते रस्ते भर हुड़दंग ॥
भङ्गिमा करते अदभुत हो, सभी रस-आनँद-मद-माते ।
छोड़ सँकोच-संभ्रम हो, गीत सब हँसीभरे गाते ॥
आय पहुँचे बरसाने । जय-जय । लगे माखन बरसाने ॥
जय-जय ॥
लिये दधि-माखन-मटके । जय-जय । कर रहे सुन्दर लटके ॥
जय-जय ॥
बहा दी माखन-धारा । जय-जय । भरा बरसाना सारा ॥
जय-जय ॥
मिले सब ही आ-आकर । जय-जय । भये आनँदके आकर ॥
जय-जय ॥ मँगल०
मनसुखा, धनसुखा, बल हो, तोक, मधुमङ्गल, दाम, मदार ।
चपलता सहज सबमें हो, कर रही थी पूरा विस्तार ॥
नन्द बाबाके ही सँग हो, आ गये थे ये बाल अनेक ।

यहाँ बरसानेवाले हो मिले, हो गये तुरत ही एक ॥
हृदयमें अमित मोद भरि। जय-जय। लगे नाचन माखन-सरि ॥
जय-जय ॥
नन्द वृषभानु-हाथ धर। जय-जय। नाचते लज्जा तजकर ॥
जय-जय ॥
श्वेत दाढ़ी है हिलती। जय-जय। भानु-दाढ़ीसे मिलती ॥
जय-जय ॥
मचा आनँद-कोलाहल। जय-जय। सिहाता देख देव-दल ॥
जय-जय ॥ मँगल॰

देव-देवियाँ आ गयीं नभमें बैठि विमान।
बरसाये सुरभित सुमन आनँद-मग्न महान ॥

[६१]

(तर्ज रसिया—तीन ताल)

जो रस बरस रह्यौ बरसानें, सो रस तीन लोकमें नाहिं।
तीन लोकमें नाहिं, वो रस बैकुंठहु में नाहिं ॥ जो रस॰
सँकरी गली बनी परबत की, दधि लै चली कुमरि कीरति की,
आगें गाय चरैं गिरिधर की, दीने सखा सिखाय ॥ जो रस॰
दै जा दान कुमरि ! मोहन कौं, तब छोड़ूँ तेरे गोहन कौं,
अंग सँभारन लागी तन कौं, मन में अति हरषाय ॥ जो रस॰
इनके संग सखीं मदमाती, उनके संग सखा उतपाती,
घेरि लईं ग्वालिन रसमाती, मन में अति हरषाय ॥ जो रस॰
सुर तैंतीसन की मति बौरी, भजि कैं चले बिरज की ओरी,
देखि-देखि या ब्रज की खोरी, ब्रह्मादिक ललचाय ॥ जो रस॰
घासीराम कहै कर जोरी, चीरंजीव रहौ यह जोरी,
कृपा करै बृषभान-किसोरी, तबहीं सब दुख जाय ॥ जो रस॰

[६२]

(राग कालिंगड़ा—ताल कहरवा)

बरसाने तैं दौरि नारि एक नंदभवन में आई (जू)।
आज सखी मंगल में मंगल कीरति कन्या जाई (जू)॥
सुनि जसुमति-मन हरष भयौ अति बोलि लईं ब्रजबाला (जू)।
मुक्ता-मनि-माला भूषन बर पठई साज रसाला (जू)॥
चलि गज-गामिन साथन हाथन कंचन थार सुहाए (जू)।
कमलनिके ऊपर खेलत मानौ अगनित चंद जु धाए (जू)॥
डहडहे मुख छबि छाजत, राजत, लाजत कोटिक मैना।
कंजन पर खेलत मानो खंजन, अंजन-रंजित नैना (जू)॥
कुंडल-मँडित बने अति राजत, उपमा अधिक बिराजै (जू)।
हार सुढार उरन पर सोहत, निरखि सची-छबि लाजै (जू)॥
गावत गीत, करत जग पावन, भामिनि मंदिर आईं (जू)।
नंदरायजू के आँगनमें आनँद बजत बधाई (जू)॥
देखि मुदित बृषभान भए अति, भेट रुची सौं लीनी (जू)।
गदगद कंठ सबन सौं बोलत, बीथिन पावन कीनी (जू)॥
कीरति ढिंग निरखी सुठि कन्या, धन्या अधिक अपारा (जू)।
कौतिक में कौतिक रस भीने बरषत सीसन धारा (जू)॥
सब जग धाम, धाम पुनि जाकौ, सेष धाम जेहि माने।
नंददास सुख कौं सुखसागर प्रगटी है बरसानें॥

[६३]

(राग बसंत—तीन ताल)

रावल राधा प्रगट भई।
अब ब्रज बसि सुख लेहु सखी री ! प्रगटि कुँवरि रसमई॥
जा निधि कौं सब चाहत हैं, सो कीरति तुमहि दई।
रामदास गोकुल आयौ, जसुमति पै बधाई लई॥

[६४]

(राग झँझोटी—ताल दादरा)

जसुमति लै संग नंद, छायौ मन अति अनंद,
नंदीसुर तें सुछंद बरसानें आए ॥
लाली-मुख-इंदु बिमल निरखन हित चित्त बिकल,
ग्वार-गोपि साथ सकल, मन अति हरषाए ॥
मधुमंगल, नूनखार, रैंदा, पैंदा, भँगार,
मनसुख, मुनवा, मदार, कर सिंगार धाए ॥
दधि-माखन भरे माट, गोपन सिर धरे ठाट,
माखन की मनौं हाट चली सगबगाए ॥
नाचत-गावत सलौन, बूझत नहिं कहाँ कौन,
पहुँचे बृषभान-भौन, सादर समुहाए ॥
जसुमति लै नारिबृंद, भीतर के महल-बंद,
लाली बदनारबिंद, निरखन मन भाए ॥
अंदर कीन्हौ प्रबेस, गोपी सब सुघर बेस,
कीरति कौं सुख बिसेस, नंद-घरनि आएँ ॥
लाली कौं उठाय करनि, दई अंक नंद-घरनि,
स्नेह-सुधा हिएँ भरनि, प्रेम-अश्रु आए ॥
बार-बार चूमत मुख, उभय मातु पूरित सुख,
मिटे सकल द्वंद-दुःख, निरखि सुर सिहाए ॥

[६५]

(लावनी तर्ज—ताल कहरवा)

जय राधे, जय जय राधे। जय राधे, जय जय राधे ॥
रावल में छायौ आनंद, प्रगटी राधा आनँद-कंद। जय राधे०
नंदीसुर तें आये नंद, लीन्हे सँग उपनंद, सनंद ॥ जय राधे०
जसुदा मैया रोहिनि संग, दाऊ-कान्हा लियैं उछंग। जय राधे०
-रैंदा-पैंदा, तोक-सुदाम, मधुमंगल, मनसुख, सुखराम ॥ जय राधे०

दधि-माखन कौ लै उपहार, पहुँचे सब सज-सज सिंगार। जय राधे०
नृप बृषभानु मुदित भए देख, स्वागत कर मन हरष बिसेष॥ जय राधे०
जसुदा-रोहिनि भीतर जाय, मिली कीर्तिदा अति हरषाय। जय राधे०
लाली कौं अति लाड़ लड़ात, जसुदा-मन नहिं मोद समात॥ जय राधे०
लाला के मुख मोद अपार, निरख करत-सब जै जैकार। जय राधे०

[६६]

(राग जंगला—ताल कहरवा)

त्यागमूर्ति श्रीराधा आयीं जगको त्याग सिखाने आज।
दिव्य प्रेमका मर्म बताने प्रगट हुईं लेकर सब साज॥
कायव्यूह गोपी सब प्रगटीं, प्रगट हुए व्रजपति युवराज।
प्रगटे वन-सुषमा, मलयानिल उद्दीपनके सभी समाज॥
रावल ग्राम भूमि, गृह, दिन, नक्षत्र, हो गये सब ही धन्य।
मिली परम निधि आज अलौकिक दुर्लभ अद्भुत मधुर अनन्य॥
नहीं रह गया रोग-शोक-भय-तम-भ्रम विषम अविद्याजन्य।
परानन्द-रवि उदित देख हट गये मोह-माया-पर्जन्य॥
नाचो, गाओ, मोद मनाओ, आज जगतके सारे लोग।
पाकर दिव्य 'भाव'-'रस'का अब मूर्तिमान मंगल-संयोग॥
हटे सभी, मिट जायेंगे सब भवके अमित भयानक रोग।
कर पायेंगे यदि इस मूर्त-युगलमें हम निज मनका योग॥
सुन्दरतम सौन्दर्य, मधुरतम शुचि माधुर्य नित्य साकार।
देख-निरख इनको भर लो नेत्रोंमें, मनमें कर सत्कार॥
देखो फिर भीतर-बाहर—सर्वत्र सदा इनको भर प्यार।
करते रहो सदा हर्षित मन राधा-माधव जय-जयकार॥

[६७]

गोकुल तैं गाजत बाजत जुबतिन के जूथ लिएँ,
नँदरानी फूलि-फूलि रावल में आईं।
सुनि-सुनि कैं चहुँ दिसि तैं नारी दौरीं देखन कौं,

सबै एकसार पाय परसन कौं धाईं ॥
पाछें बृषभान द्वार पौरी आय ठाड़े भए,
और बोलि जो बड़ेरी सनमुख पठाईं ।
देखत ही नँदरानी मनहीं मन मुसिक्यानी,
आदर दै पानि गहें, भवन माझ लाईं ॥
निकट जाइ लली देखि सबहिन मन अवरेखि,
अब भई साँची बात सुख-समूह ब्रज में ।
यह सुनि जन मोहन अँग-अँग आनंद भर्‌यौ,
गयौ जाय बृषभानजू पै लोटत पद-रज में ॥

[६८]

(राग देस—तीन ताल)

सुंदर सुभग कुँवरि एक जाई ।
कहा कहौं यह बात रूप गुन प्रेम कोटि भरि लाई ॥
भूलि गये जित-तित सब ब्रज में सुख की लहरि बढ़ाई ।
धनि लहनौ बृषभानु गोप कौ, भाग्य दसा चलि आई ॥
धनि आनंद जसोदारानी अपने भवनहिं लाई ।
बृंदाबन में सखि यह प्यारी भाग अधिक सुख पाई ॥

[६९]

(राग खमाच—ताल दादरा)

सुभ निसान बाजत बृषभान-भौन आज री ।
प्रगटी रूप-भरी कुँवरि साँवर-सुख साज री ॥
सुंदरिं सब गात चलीं, सरस मधुर गीत री ।
सजे सब मँगल-कलस, हिएँ भरी प्रीति री ॥
कहत एक—'ह्वैहैं बस याके नँदलाल री ।
दैहैं निज प्रियतम कौं परम सुख बिसाल री' ॥
'धन्य भाग्य हमरौ' एक कहत हँसि बाम री ।
'हमहू सुख दरस परस पैहैं अभिराम री' ॥

दधि-माखन भरे माट सीसन धरि गोप री।
आवत सब गोरस बरसावत अति ओप री॥
सिव, बिधि, सुरराज, सनक, नारदादि संत री।
आए सब गुप्त, करत कीरति हियवंत री॥

[७०]

(लावनी तर्ज—ताल कहरवा)

हरि प्रिय भामिनि, अग-जग-स्वामिनि, तन-दुति-दामिनि श्रीराधा।
त्रिभुवन-पावनि, सोक-नसावनि, हरनि सकल बिधि भव-बाधा॥
प्रगटी रससाने श्रीबरसानें, भानु-कीर्तिदा-घर सुघरी।
सब धन्य भए, सब भए प्रफुल्लित, मिटी बिथा सब की सगरी॥
श्रीरास-रसेस्वरि सुंदरता-मधुरता-ईश्वरी, हरि-प्यारी।
आए दरसन हित सिव, मुनि नारद, सनक आदि रिषि ब्रतधारी॥
सब भए कृतारथ कर दरसन-परसन मन सबके अनुरागे।
बृषभानु-कीर्तिदा की, बरसाने की जय-जयति करन लागे॥

[७१]

(राग झँझोटी—ताल दादरा)

आए मुनि भानु-भौन नारद बरसानें।
गावत हरिनाम मधुर पावन रस-साने॥
मिले बृषभान आय बोले मृदु बानी।
'हरिपुर तैं आए हम सुनि कैं, सुखदानी—॥
प्रगट भई कीरति-कूख कुँवरी श्रीराधा।
पूरन सब आस, हरन त्रास सकल बाधा॥
दरस करवाऔ हमैं कुँवरी के अबहीं।'
दीने पठाय भानु भीतर महल तबहीं॥
देखत ही भए मगन, तन-मन सब भूले।
महा आनंद-रस छायौ, हिए फूले॥
भाँति-भाँति करे स्तवन, फेरी तब दीनी।

चरन-रेनु कुँवरी की सिर चढ़ाय लीनी ।।
बाहिर आय बोले—'बृषभानू बड़भागी !
तुम पै दुरलभ अपार कुँवरि-कृपा जागी।
प्रगट भईं आय घर तुम्हरे जो स्वामिनि ।।
सच्चिदानंदमई ह्लादिनि हरि-भामिनि ।।'
मृदुल सुर बजाय बीन, मधुर-मधुर गावन।
लगे रस-भरे दृगन आँसू ढरकावन ।।
सरस रस-प्रमत्त फेर नृत्य करन लागे।
बोले—'मैं धन्य आज, भाग्य भव्य जागे ।।

[७२]

(राग कालिंगड़ा—तीन ताल)

ढाढ़िन नंदीसुर तें आई।
अपने पति कौं संग लिऐं है, अति आतुर उठि धाई ।।
उदै देखि ब्रज बल्लव-कुल कौ, फूली अँग न समाई।
नाचत-गावत प्रमुदित ह्वै कैं, टेरि असीस सुनाई ।।
महाभाग्य कीरति आदर दै भीतर भवन बुलाई।
कंचन बहु भूषन पाटंबर नख सिख तैं पहराई ।।
रतनभान रतनन की पोहोंची, ढाढ़िन हाथ गहाई।
उदैभान सोनेके टोडर देत बहुत सुख पाई ।।
दिये खता अगनित धानन के, ललितभान जु लुटाई।
अष्टभान अरु कुंतभानजू गोधन ठाठ बताई ।।
महाराज बृषभान बहुत करि मन की आस पुजाई।
दासकिसोरी कौं बाँह पकरि कैं बरसानें जो बसाई ।।

[७३]

(राग देस—तीन ताल)

महरि जू जाचन तुम पै आयौ।
देहु बधाई मनकी भाई, तिहूँ लोक जस छायौ ।।

कीर्ति-कूखि प्रगटी श्रीराधा सुनि-सुनि मंगल गायौ।
कृष्णदास ढाढ़ी अपने कौं बहुत भाँति पहरायौ ।।

[७४]

(राग गौरी—तीन ताल)

कीरति जू, दीजै मोहि बधाई।
कीरति-कूखि सिरोमनि प्रकटी, कीरति सब जग छाई ।।
नंदनँदन की जोरी प्रगटी श्रीराधा सुखदाई।
अब तौ मन कौ भायौ भयौ है, बिधना भली बनाई ।।
हौं ढाढ़ी नृप नंद महर कौ आयौ तुम पै धाई।
कृष्णदास पहरायौ बिधि करि, फूल्यौ अँग न समाई ।।

[७५]

(तर्ज रसिया—तीन ताल)

अब जो हरष भयौ रावल में, याकी तुलना कितहूँ नाहिं।
तुलना कितहूँ नाहिं, याकी समता कितहूँ नाहिं ।।
अब जो०

बहुत पुरानौ घर कौ ढाढ़ी, पके केस, यह लंबी दाढ़ी ।।
कुँअरि-जनम सुनि मुदिता बाढ़ी, धायो लै परिवार ।।
अब जो०

संग डोकरी आई चलकै, हरष भरी हिय नाचै-मुलकै।
बूढ़ी देह जवानी छलकै, छायो मोद अपार ।।
अब जो०

छोरा-छोरी, बहू-बहुरिया, गायँ असीसैं मधुर सुरैया।
लाख-लाख जुग जियौ कुँअरिया, मिलै स्याम भरतार ।।
अब जो०

आज मिलैंगे साल-दुसाला, हीरा-पन्ना, मुकता-माला।
सोनेके जेवर झलकाला, हाथ पाँव पुरवार ।।
अब जो०

भई आज सब की मनभाई, छोटे-मोटे लोग-लुगाई।
बगदैंगे तन खूब सजाई, लै रतनन के भार॥
अब जो०
जय-जय नृप बृषभानू दानी, जय उदार-मति कीरति रानी।
जय-जय अखिल बिस्व सुखदानी! मिलै मान सरकार॥
अब जो०

[७६]

(राग जैतश्री—ताल कहरवा)

नाचत-गावत ढाढ़िन के सँग ढाढ़ी हुरुक बजावै।
सात साखि बृषभान रायकी नंदराय माथो नावै॥
गोपिन लै सँग महरि जसोदा आपुनु मंगल गावै।
ब्रजबासी उपनंद मिले सब, घर-घर बात लुटावै॥
बरसाने में घर-घर कौतिक, मोतिन चौक पुरावै।
ह्वैहै सब मेरे मन भायौ, कुलदेवता मनावै॥
मनि-मुक्ता-रतननि भरि थारन ढाढ़ी-गोद भरावै।
झगा, पगा, उपरैना, टोडर ढाढ़ी कूँ पहरावै॥
देत असीस हाथ ऊँचे करि, ज्यौं सबहिन मन भावै।
सुता तिहारी, पूत नंद कौ, बिधना बात बनावै॥
ऐसी सुनियत, सब काहू के जाएँ जाचक आवै।
यह कन्या कुल-मंडन जोई ब्यास-बचन मोहि भावै॥

[७७]

(राग मारू—ताल कहरवा)

हौं ढाढ़िन ब्रजरानीजू की, कीरति जाचन आई।
भवन प्रकास करन कन्या बृषभान नृपति कें जाई॥
मम पति हरषे और देव सब, उर आनँद न समाई।
उमड़े सब जाचक त्रिभुवन के, सुनि यह सुजस बधाई।
कीजै मोहि अजाचक रानी! जाचन अनँत न जाई।
दीजै रतन, मनि, मानिक, मुक्ता, नग निरमोल मगाई॥

जो दीजै तौ सात साख कौ दोऊ बंस बखानौं ॥
नंदराय-बृषभान नृपति की कुल-परिपाटी जानौं ॥
बंस अहीर महा बहु नृप भये, कंजभान कौ गाऊँ।
भुवबल, चित्रसेन, अजमीढ़े, जस पर्जन्य सुनाऊँ ॥
बड़े भाग्य कुल-तिलक नंदजू जा कुल कीरति भाई।
तिहिं फल सुभग स्याम घन सुंदर मंगल मोद निकाई ॥
अब सुनि गोपबंस कुल रानी! सर्वोपरि रजधानी।
अष्ट सिद्धि नवनिधि जोरें कर, कमला-सी ललचानी ॥
भए रतिभानजु, सकलभान नृप, चित्रभान सुखदाई।
भान अष्टमे जोतभान बड़े, कंजभान बड़ राई ॥
बड़ौ बंस बरनन कौ, लघु मति कीरति जाति न जानी।
ता कुल श्रीबृषभान नृपति की कन्या ब्यास बखानी ॥

[७८]

(राग भैरव—तीन ताल)

जदुबंसी जिजमान, तिहारौ ढाढ़ी आयौ हो।
कुँवरि-जनम सुनि कै हौं आयौ, राखि हमारो मान ॥
एक बार हौं पहलें आयौ, देन बधाई ताकी।
नंदीसुर ब्रजराज-घरनि-घर, कूख सिरानी जाकी ॥
अब तौ मेरे मन कौ भायौ दोऊ नेग चुकावौ।
नँदरानी, कीरतिदे रानी ढाढ़िन कौं पहिरावौ ॥
बहुत भाँति ढाढ़िन पहिराई गोपराय बड़ दानी।
दासकिसोरी कौं निरभै करि कैं राख्यौ ब्रज ब्रजरानी ॥



# सौभाग्य-वर्णन

[७९]

(राग आसावरी—तीन ताल)

धनि तेरी माता, जिनि तू जाई ॥
ब्रजनरेस बृषभानु धन्य, जिहिं नागरि कुँवरि खिलाई ।
धनि श्रीदामा भैया तेरौ, कहत छबीली बाई ॥
धनि बरसानौ हरिपुरहू तें जाकी बहुत बड़ाई ।
धन्य स्याम बड़भागी तेरौ नागर कुँवर सदाई ॥
धन्य कुंज सुखपुंजनि बरसत तामैं तू सुखदाई ।
धन्य पुहुमि, साखा-द्रुम-पल्लव जिनकी सेज बनाई ॥
धन्य कल्पतरु, बंसीबट धनि, बर बिहार रह्यौ छाई ।
धन्य जमुन, जाकौ जल निरमल अँचवत सदा अघाई ॥
धन्य रास की धरनी, जहँ तूँ रुचि कै सदा नचाई ।
धनि बंसीबट, जगत-प्रसंसी, राधा-नाम रटाई ॥
धन्य सखी ललितादिक, निसिदिन निरखत केलि सुहाई ।
धन्य अनन्य ब्यास की रसना, जेहिं रस-कीच मचाई ॥

[८०]

(राग भैरव—तीन ताल)

जयति जय श्रीबृषभानुदुलारी ॥
जयति कीर्तिदा जननी, जाई जिन गुन-खानि राधिका प्यारी ।
जय बृषभानु महीप-मुकुट-मनि, जिन घर जनमी जग-उजियारी ॥
कृष्णा, कृष्ण-जीवना, कृष्णाकर्षिनि कृष्ण-प्रान-आधारी ।
परम प्रेम प्रतिमा परिपूरन, प्रिय-सुख अति सुख माननिहारी ॥
प्रिय-सुख-समैं परम चतुरा नित, निज सुख समैं सुभोरी-भारी ।
प्रिय-सुख लागि बिसरि सब अग-जग, सहति समोद प्रसंसा-गारी ॥
टेक-बिबेक एक प्रियतम सौं, सबके सब संबंध निवारी ।
भजत-भजत भजनीय भई अब, तुम्हरौ भजन करत कंसारी ।

[८१]

(राग परज—तीन ताल)

धनि-धनि ब्रज बरसानौ गाम। जहाँ प्रगटी श्रीराधा नाम॥
जहाँ बसे राजा बृषभान। नंदराय के जीवन-प्रान॥
जाके घर कीरति श्रीरानी। ब्रज-बनिता की अति मनमानी॥
तिन कें उदर भई सुकुँवारी। सकल कला-गुन गति अति भारी॥
अति आनंद भयौ तिहिं काल। आइ जुरीं सब ब्रज की बाल॥
मंगल कलस बिराजत द्वार। गावति कर लै आईं थार॥
घर-घर बंदनवार बँधाई। सब मिलि आनँद करत बधाई॥
पंच सब्द बाजत हैं आँगन। बिप्र आदि आए सब माँगन॥
देत दान बृषभानु उदार। भूषन बसन अनूपम हार॥
छिरकत दूध दही अति रोरी। एक-एक काढ़ी रस बोरी॥
जानत नाहीं कछू मगन मन। भूषन-बसन-सँभार नहीं तन॥
सबै असीस देति मुख देखत। फिरि-फिरि श्रीराधा तन पेखत॥
चिरजीयौ अब ये सुकुँवारी। जाके दूलह श्रीगिरिधारी॥
नंद गोप के अति बड़ भाग। या कें राधा सौं अनुराग॥
इहि बिधि आनँद-सरिता बही। कुँवरि-कृपा तैं ते सब लही॥
बहुत भाँति यह लीला गाई। 'गोबिंद' तहाँ निछावर पाई॥

[८२]

(राग कालिंगड़ा—तीन ताल)

धन्य-धन्य द्वापर जुग, धनि यह भादौं की आठैं अति पावनि।
प्रगटे पहली में मोहन, या दूजी में राधा मनभावनि॥
उजियारौ पखवारौ, पावन भाग्यसील सुभ समय दुपहरी।
प्रगट भई राधा मनमोहन आनँदघन की आनँन-लहरी॥
पुन्य थली बरसानौ नगरी, भाग्यवान बृषभान सुनरपति।
कीरति रानी अति सुभागिनी, जिन में प्रगटी स्वयं स्याम-रति॥
भाग्यवान वे स्याम सलोने, जिन पाई यह दुर्लभ संपति।
हम सब भाग्यवान नर-नारी, भए धन्य करि तिनकी सुस्मृति॥



# पलना-झूलन

[८३]

(राग बिलावल—तीन ताल)

अहो मेरी लाड़िली सुकुमारि पालनें झूलै।
मृदु मुसकानि निरखि नैननि सुख, कीरतिजू मन-ही-मन फूलैं ॥
कबहूँ चटकोरी चटकावति, झुंझन झुंझना छूलन झूलैं।
कबहुँक लेत उछंग भरि, अंतरगत की हरति है सूलैं ॥
श्रीबृषभानु गोद लै बैठे, मन-क्रम-बचन साधना तूलैं।
'सूरदास मदनमोहन' के अंतरनिधि की खानि सो खूलैं ॥

[८४]

(राग रामकली—तीन ताल)

लडैती पालनें झूलै।
रंगमहल रुचि रच्यौ बिधाता, निरखि-निरखि मन फूलै ॥
नव निधि सिधि जाकी आग्याकारी, (सो) जाई कीरति बाल।
सरस सरोवर भान-भवन में, प्रगटी है कुलपाल ॥
आज उदय सब ब्रजमंडल कौ, गोरी रसिक गोपाल।
कृष्नदास प्रभु अति आनंदे, जोरी परम रसाल ॥

[८५]

(राग पीलू—तीन ताल)

रसिकनी राधा पलना झूलैं। देखि-देखि गोपीजन फूलैं ॥
रतन जटित कौ पलना सोहै। निरखि-निरखि जननी-मन मोहै ॥
सोभा की सागर सुकुमारी। उमा-रमा-रति वारै डारी ॥
डोरी ऐंचत भौंह मरोरै। बार-बार कुँवरी तृन तोरै ॥
तिहिं छिन की सोभा कछु न्यारी। अखिल भुवनपति हाथ सवाँरी ॥
मुख पर अंबर वारति मैया। आनँद भयौ परमानँद भैया ॥

[८६]

(राग मारू—ताल कहरवा)

झूलौ-झूलौ राजकुमारि छबीली हो प्यारी।
श्रीकीरति प्रान अधार, छबीली हो प्यारी।
सब सुंदरता की सार छबीली हो प्यारी॥
नवल कनक कौ पालनौ, प्यारी! रतन-जटित जराइ।
गजमोतिन के झूमका, प्यारी! लटकत परम सुहाइ॥
आस पास झालर बनी, प्यारी! पीत जरी की कोर।
पँचरँग फोंदा पाट के, प्यारी! सोभित है चहुँ ओर॥
ऐसौ पलना, लाडिली प्यारी! तोकौं बनायौ सँवारि।
तुम झूलौ हौं झुलाउँ, हो प्यारी! अब किन छाँड़ौ आरि॥
कबहुँ किलक हँसि-हँसि उठै प्यारी! चितवत नैन बिसाल।
जननि-डीठ-डर जानि कै प्यारी! देत चखोड़ा भाल॥
जरतारी टोपी लसै, प्यारी! झगुली पीत सुदेस।
कँठ बघना कर पहोंचियाँ, प्यारी! सोभित सुंदर बेस॥
माखन-मिश्री देउँगी, प्यारी! घुटरुन चलौ सुहाइ।
तेरे चरन रुन-झुन करैं, प्यारी! षटपद सुनत लजाइ॥
वह दिन कैसौ होयगौ, प्यारी तुतरे बैन बुलाइ।
मैया कहि टेरै तबै, प्यारी! सरबस देउँ लुटाइ॥
मैया मनोरथ यौं करै, प्यारी! जाकौ (श्री) कीरति नाउँ।
दीजै यह फल रसिक कौं, प्यारी! श्रीबल्लभ गुन गाउँ॥

[८७]

(राग भैरव—तीन ताल)

कीरति रानी पालनें झुलावै।
रतन जटित कौ पलना बन्यौ है, मोतिन माल गुँथावै॥
बिबिध भाँति पाट की डोरी, हीरा बहुत जरावै।
गज-मोतिन के बने झूमका, पचरँग चीर बिछावै॥
नंदीसुर ते जसुमति रानी, मंगल गावत आवै।
सब सखियन मिलि पलना झुलावै, गरीबदास, गुन गावै॥



# श्रीराधा-स्तवन

[८८]

नवनीत-गुलाब तैं कोमल हैं, 'हठी' कंज की मंजुलता इन में।
गुललाला गुलाल प्रबाल जपा छबि, ऐसी न देखी ललाइन में॥
मुनि-मानस-मंदिर मध्य बसैं, बस होत हैं सूधे सुभाइन में।
रहु रे मन, तू चित-चाइन सौं, बृषभानु-कुमारिके पाइन में॥

[८९]

कोऊ उमाराज, रमाराज, जमाराज कोऊ,
कोऊ रामचंद सुखकंद नाम नाधे में।
कोऊ ध्यावै गनपति, फनपति, सुरपति कोऊ,
कोऊ देव ध्याय फल लेत पल आधे में॥
'हठी' की अधार निराधार की अधार तू ही,
जप-तप, जोग-जग्य—कछुवै न साधे मैं।
कटैं कोटि बाधे, मुनि धरत समाधे, ऐसे
राधे पद रावरे सदा ही अवराधे मैं॥

[९०]

काहू कौं सरन संभु-गिरिजा, गनेस-सेस,
काहू कौं सरन है कुबेर-ऐसे धोरी कौ।
काहू कौं सरन मच्छ-कच्छ, बलराम-राम,
काहू कौं सरन गोरी-साँवरी-सी जोरी कौ॥
काहू कौं सरन बोध, बामन, बराह, ब्यास,
एही निराधार सदा रहै मति मोरी कौ।
आनँद करन बिधि-बंदित चरन एक,
'हठी' को सरन बृषभानु की किसोरी कौ॥

[९१]

कोऊ धन, धाम कोऊ चाहै अभिराम, कोऊ
साहिबी सुरेस भाँति लाख लहियतु है।
कोऊ गजराज, महाराज, सुखराज कोऊ,
तीरथ-बरत-नेम अंग दहियतु है॥
ऐसो चित चाहै, चरचा है दुनिया की 'हठी',
चाहै हदै एक तौन ठीक ठहियतु है।
जन रखवारी की सु प्रभु-प्रान प्यारी की,
सुकीरति-दुलारी की नजर चहियतु है॥

[९२]

हीन हौं, अधीन हौं, तिहारो ब्रज-साहिबनी !
हिय में मलीन, करुना की कोर ढरिए।
भारी भवसागर तें बूड़त बचावौ मोहि,
काम क्रोध लोभ मोह लागे सब अरिए॥
बुरौ-भलौ जैसौ, तेरे द्वार पर्यौ हौं तौ,
मेरे गुन-औगुन तू मन में न धरिए।
कीरति-किसोरी, बृषभानु की दुहाई तोहि,
लच्छ-लच्छ भाँति सौं 'हठी' कौ पच्छ करिए॥

[९३]

जन-दुख-हरनी, धरनी-पति ध्यावैं तोहि,
तेरी जग करनी बिधि बरनी बड़े थान की।
चिंता कैसौ घेरा मन ढेरा-सौ भ्रमत फिरै,
हदै नहिं डेरा, सुधि खान की न पान की॥
ध्यावत बनै न मोहिं, तेरोई कहावत हौं,
'हठी' पै कृपा की कोर राखि दया-दान की॥
औगुननि भरौ हौं कहत कर जोरि अब,
मेरौ पच्छ करि तू किसोरी बृषभानु की॥

[९४]

जाकी कृपा सुक ग्यानी भए, अतिदानी औ ध्यानी भए त्रिपुरारी।
जाकी कृपा बिधि बेद रचे, भए ब्यास पुरानन के अधिकारी॥
जाकी कृपा तें त्रिलोकी-धनी सु कहावत श्रीब्रजचंद बिहारी।
लोक-घटी तें 'हठी' को बचाउ, कृपा करि श्रीबृषभानु-दुलारी॥

[९५]

चंद-सौ आनन, कंचन-सौ तन,हौं लखि कैं बिन-मोल बिकानी।
औ अरबिंद-सी आँखिन कौं 'हठी' देखत मेरियै आँखि सिरानी॥
राजति है मनमोहन के सँग, वारौं मैं कोटि रमा, रति, बानी।
जीवनमूरि सबै ब्रज की, ठकुरानी हमारी है राधिका रानी॥

[९६]

चामीकर-चौकी पर चंपक-बरन 'हठी',
अंग जु चमकैं चारु चंचला चलावतीं।
तारा-सी तरंगना-सी अतर लगावै रति,
मुकुर दिखावै बिजै बीजन डुलावतीं॥
कमला करनि जोरै, बिमला सुतृन तोरै,
नवला लै मरजी कौं अरजी सुनावतीं।
सुरन की रानी, सुरपालन की रानी,
दिग्पालन की रानीं द्वार मुजरा न पावतीं॥

[९७]

फटिक सिलान के महल महरानी बैठी,
सुरन की रानीं जुरि आईं मन-भावतीं।
कोऊ जलदानी, पानदानी, पीकदानी लिऐं,
कोऊ कर बीनै लै सुहाए गीत गावतीं॥
कोऊ चौंर ढारैं चारु चाँदनी-से चौजवारे,
'हठी' लै सुगंधन सौं अलकें बनावतीं।
मोतिन के, मनिन के, पन्नन के, प्रबालन के,
लालन के, हीरन के हार पहिनावतीं॥

[९८]

चंद की कला-सी, नवला-सी सखी संग वारौं,
रंभा, रमा, उमा, 'हठी' उपमा कौं को रही?
कीरति-किसोरी, बृषभानु की दुलारी राधा,
आली ! वनमाली कौ सहज चित चोरही ॥
भौंन तें निकसि प्यारी पाय धारे वाहिर लौं,
लाली तरवान की उमड़ि इक ओर ही।
बगर-बगर अरु डगर-डगर बर,
जगर-मगर चारयो ओर दुति हो रही ॥

[९९]

चाँदनी के आँगन, बिछौना नीके चाँदनी के,
चाँदनी-सी दुति, अँखियान सुख लह्यौ है।
चाँदनी-सौ चीर चारु, चाँदनी के आभूषन,
चंपक के गातन बखानौ जाकौ कह्यौ है ॥
'हठी' आस-पास बैठीं सुघर-सुजान सखीं,
जिन्हें देखि रति कौ गुमान जात बह्यौ है।
राधे मुखचंद की निकाई ब्रजचंद आज,
अवनि-अकास लौं प्रकास फैलि रह्यौ है ॥

[१००]

कंचन-महल-चौक, चाँदनी बिछौना तामें,
जरी कौ बितान-तान भान-जोति मंद की।
लालन की मालै, लाल सारी कोरदार अंग,
औठन की लाली जिमि लाली जीवबंद की ॥
रंभा-सी, रमा-सी जहाँ दासीं मैंनका-सी 'हठी',
ठाढ़ी कर जोरैं तेऊ, छीनैं जोति चंद की।
गावै बेद-बानी, चौंर ढारति भवानी, राधे
बैठी सुखदानी महारानी नंद-नंद की ॥

[१०१]

चंदन लिपायौ चौक, चाँदनी-चंदोवे तामें,
चाँदनी-बिछौनाँ फैली लहर सुगंद की।
चाँदनी की साज नीकी चंद-सम चमकन,
चारचौ ओर चंदमुखी चंद-जोति मंद की।।
चाँदनी-सो चार चारु चाँदनी-सी फैली 'हठी',
चाँदनी-सी हाँसी, कै मिठाई सुधा-कंद की।
चंदन की चौकी बैठी चंदन लगाय भाल,
चंद-से बदन राधे रानी ब्रजचंद की।।

[१०२]

ध्यावत महेसहू, गनेसहू, धनेसहू,
दिनेसहू, फनेस त्यो मुनेस मन मानी हैं।
तीनौं लोक जपत, त्रिताप की हरनहारि,
नवों निद्धि, सिद्धि, मुक्ति भईं दरबानी हैं।।
कीरति-दुलारी सेवैं चरन बिहारी धन्य,
जाकी कित्त नित्त बिधि बेदन बखानी है।
साधा काज पल में, अराधा छिन आधा 'हठी'
बाधा हरिबे कौं एक राधा महारानी हैं।।

[१०३]

बैठी रंग भरी है रँगीली रंग रावटी में,
कहाँ लौं बखानौं सुंदराई सिरताज की
चाँदनी की, चंपक की, चंचला-चमीकर की,
इंदुमा, तिलोतमा की शोभा कौन काज की।।
मोतिन के हार गरें, मोतिन सौं माँग भरें,
मोतिन सौं बेनि गुही 'हठी' सुखसाज की।
चाल गजराज, मृगराज की-सी लंक, दुज-
राज-सौ बदन राजै रानी ब्रजराज की।।

[१०४]

बड़ौ ही प्रताप, बड़ौ ही सुहाग, बड़ौ ही प्रभाव सुभाविक राखै ।
बड़ी गुन-मान, बड़ीयै भुजान, सरूप-निधान पुरानन भाखै ।।
बड़े-बड़े देव-दिबेसन की घरनीं मुख देखन कौं अभिलाषैं ।
बड़ी दिलदार, बड़े-बड़े हार, बड़े-बड़े बार, बड़ी-बड़ी आँखैं ।।

[१०५]

रंभा-रमा-सी, उमा-सी, 'हठी' बिमला नवला रति रूप छली सी ।
चाँदनी-चंपा-चमीकर-सी चपला चमकावत जात चली सी ।।
भागन आज लखी भरि नैनन, रावरी आवत देखि भली-सी ।
जात चली गलि भानुलली अलि ! मंजुल कोमल कंज-कली-सी ।।

[१०६]

मोरपखा, गर गुंज की माल, किएँ नव भेष, बड़ी छबि छाई ।
पीतपटी-दुपटी कटि में, लपटी लकुटी 'हठी' मो मन भाई ।।
छूटी लटैं, डुलैं कुंडल कान, बजै मुरली-धुनि मंद सुहाई ।
कोटिन काम गुलाम भए, जब कान्ह ह्वै भानु-लली बनि आई ।।

[१०७]

(दोहा)

कृष्णमना, श्रीकृष्ण-मति, कृष्णजीवना शुद्ध ।
कृष्णेन्द्रिया, सुचारु शुभ, कृष्णप्रिया विशुद्ध ।।
कृष्ण-कथा मुखमें सदा, कृष्ण-नाम-गुण-गान ।
कृष्ण-सुभाषण-श्रवण शुचि, कृष्ण-गुण निरत कान ।।
कृष्ण-रूप-मधु नेत्रमें नासा कृष्ण-सुगन्ध ।
कृष्ण-सुधा-रस-रसमयी रसना नित निर्बन्ध ।।
कृष्ण-स्पर्श संलग्न नित अंग बिना व्यवधान ।
कृष्ण-मधुर रस कर रहा मन अतृप्त नित पान ।।
नित्य कराती श्यामको मधुर अमिय-रस पान ।
नित्य पूर्ण करती सभी श्याम काम, रख ध्यान ।।
श्याम-प्रेम शुचि रत्नकी अमित मनोहर खान ।

श्याम सुखकरण गुण अमित अनुपम नित्य निधान ॥
भीतर-बाहर पूर्ण नित सुन्दर श्याम सुजान ।
दीख रहा सब श्याममय, नित नव मधुर महान ॥
विश्वविमोहन श्यामकी मनमोहनि, रसधाम ।
श्याम-चित्त-उन्मादिनी श्यामा दिव्य ललाम ॥

[ १०८ ]

(राग सूहा—तीन ताल)

हरत मन माधव कंचन-गोरी ॥
राधा अनियारे-रतनारे लोचन सौं, कछु भौंह मरोरी ।
पग पैंजनि, दोउ चरन महावर, करधनि-धुनि मनु मधु रस-घोरी ॥
दरपन कर सोहत, मुकता-मनि-हार हृदै, मृदु हँसनि ठगोरी ।
नयननि बर अंजन मन-रंजन, चित्त-बित्त-हर नित बरजोरी ॥
नील बसन, सरदिंदु-बदन-दुति, बेंदी सेंदुर-केसर-रोरी ।
सहज मथत मन्मथ-मन्मथ-मन दिव्य छटा बृषभानुकिसोरी ॥

[ १०९ ]

(राग झँझोटी—ताल दादरा)

जय जय हरि-हृदया वृषभानु-सुकुमारी ॥
बिजुरि बरन गौर बदन, सोहत तन नील बसन,
बिंब अधर मधुर हँसन, माधव-मन-हारी ।
सुषमामय अंग-अंग, लिये मधुर सखिन संग,
बिहरत भरि मन उमंग प्रियतम-सुखकारी ॥
लोक-बेद-लाज त्यागि, त्यागि स्वजन महाभाग,
हरि हित गावत बिहाग, डोलत मतवारी ।
प्रियतम-सुख-जल-सुमीन, निज-सुख-बांछा-बिहीन,
गुननिधि, पै बनी दीन, राधिका दुलारी ॥

# श्रीराधा-माधव-प्रीति-सम्बन्धी स्फुट पद

[११०]

(रसिया तर्ज—ताल कहरवा)

प्रेम जो प्रगट्यौ ब्रज के बीच,
सो तो दुर्लभ है जग मायँ, सो तो अतुलनीय जग मायँ,
सो तो तीन लोक में नायँ, सो तो सप्त द्वीप में नायँ ॥
राधा महाभाव की मूरति, माधव रसिक-सिरोमनि रसपति,
इन की त्यागमयी उज्ज्वल रति, निगम न पायौ पार ॥
निजसुख वाञ्छा के सुचि त्यागी, एक दूसरे के अनुरागी,
भोग-मोच्छ के सहज बिरागी, महिमा अपरंपार ॥
एक दूसरे कौं सुख देवैं, निज सुख नहिं चाहैं नहिं लेवैं,
प्रियसुख लागि त्याग कौं सेवैं, अहंकार कर छार ॥
प्रेम प्राप्त करिबौ जो चाहै, भर लै हिय में अमित उमाहैं,
सुख-दुख में न हँसै न कराहै, हो पूरौ तैयार ॥
गोपीजन के त्याग-भाव कौं, प्रियतम-सुख के एक चाव कौं,
सकल बासना के अभाव कौं करैं समुद स्वीकार ॥
जीवैं-मरैं प्रेम के खातर, भोग-त्याग दोउन कौं तजकर,
प्रियतम के इच्छामय बनकर, रहैं नित्य अबिकार ॥

[१११]

(राग भीमपलासी—ताल कहरवा)

जय जय जय राधा अभिराम।
जय जय जय माधव गुणधाम ॥
जय जय पावन नन्दग्राम।
जय बरसाना पूरणकाम ॥
जय नँदबाबा, नृप बृषभान।
जय मनसुख, मधु सखा सुजान ॥

जय कीर्तिदा मूर्ति अनुराग ।
जयति यशोदा मा बड़भाग ।।
जय गोपीजन कायव्यूह ।
जय सखिगण मंजरी समूह ।।
जय रासेश्वरि रूप ललाम ।
जय रसिकेन्द्रशिरोमणि श्याम ।।
जय जय निभृत निकुञ्ज सुरम्य ।
जय लीला मन-बुद्धि-अगम्य ।।

[११२]

(राग भैरवी—ताल कहरवा)

छबि छाई छबीली बृन्दाबन में। आज खेलैं अकेले कहुँ कुंजन में ।।
त्रिबिध समीर पुलिन तीर चलि रही कैसी ।
तरनि-तनया-तरंग संग बहि रही कैसी ।।
गीत कल कंठ सौं कोयल कहि रही कैसी ।
मत्त मयूर नृत्य-बृत्य लै रही कैसी ।।
राधे रानी ! पधारौ आज कुंजन में ।। छबि० ।।
कुँवरि किसोरी भोरी भानु की दुलारी तू ।
रवनि, रासेस्वरी, प्रान-धन हमारी तू ।।
तोय राखौं सदा इन नैनन में ।। छबि० ।।
सुमन सुगंध कुंद मंद-मंद महकाई ।
पवन-झकोर डार फूल-भार लहराई ।।
मानौ ठाड़ी बुलावै तुम्हें सैनन में ।। छबि० ।।
आज रस रास सुख लूटि सखी हरषैंगी ।
रूप की रासि राधे देखि रंग बरषैंगी ।।
मीठी तान सुनाय मृदु बैनन में ।। छबि० ।।

(११३)

(राग भैरवी—ताल कहरवा)

चलौ, चलौ री किसोरी बृंदाबन में।
कैसी छाई हरियाली आज कुंजन में॥
सीतल मंद सुगंध जुत चलि रहि त्रिबिध समीर।
तुमहु पधारौ, रास करि हरिऐ जन-मन-पीर॥
प्रेमबावरे बने री तेरे दरसन में॥ चलौ०॥
चमकि चंद की चाँदनी मो मन रही लुभाय।
मति देखौ या चंद कौं, देय न दीठि लगाय॥
आज दियौ ना डिठौना गोरे आनन में॥ चलौ०॥
सुक-पिक-खंजन द्रुमन चढ़ि चहकि रहे हरषाय।
मनहुँ रास-रस निरखिबे प्रेमी रहे तुराय॥
प्रेम बावरे बनेंगे तेरे दरसन में॥ चलौ०॥
तुम भोरे, अति सरल चित, ये ब्रजतिय सब ढीठ।
तबही तौ नित मान करि दै बैठत हौ पीठ॥
नित कैसैं मनाऊँ परि चरनन में॥ चलौ०॥
करन लगे फिरि अचगरी, बोलत कुटिल सुभाय।
तेरी कुटिल कटाच्छ लखि को न जाय बोराय॥
कैसो भैरयौ है मिठास इन बैनन में॥ चलौ०॥
ये पपिहा पिउ-पिउ रटत, मो मन करत उदास।
ह्वै अधीन मागत मनो बृंदाबन कौ बास॥
कब परैगी पुकार तेरे स्रवनन में॥ चलौ०॥
मोहि लजावत बृथा हरि! तुम रस प्रेमी भृंग।
'स्याम' करत बिनती रहै, अनुदिन राखौ संग॥
मेरौ जनम सुफल पग-परसन में ॥ चलौ०॥

[ ११४ ]

(तर्ज रसिया—तीन ताल)

रटे जा राधे-राधे, जपे जा राधे-राधे ।
प्यारे ब्रजराजकुमार, भजे जा राधे-राधे ॥ टेक ॥
या ब्रजकी महिमा भारी, नहिं जानै अज-त्रिपुरारी ।
जहँ प्रगटे नंदकुमार, रटे जा राधे-राधे ॥ १ ॥
जहँ रोहिनि-जसुमति मैया, दाऊ-से नेही भैया ।
नँदबाबा करै दुलार, भजे जा राधे-राधे ॥ २ ॥
जहँ अगनित सखा पियारे, खेलैं रँग न्यारे-न्यारे ।
गैयन के झुंड अपार, जपे जा राधे-राधे ॥ ३ ॥
अति नगर सुघर बरसानौ, माँ कीरति, पितु बृषभानौ ।
प्रगटी राधा सुखसार, रटे जा राधे-राधे ॥ ४ ॥
आनँदघनरासी राधे, राधे बिन मोहन आधे ।
राधा ही जीवन-सार, भजे जा राधे-राधे ॥ ५ ॥
है राधा माधव-आत्मा, राधा-बल हरि सर्वात्मा ।
है महाशक्ति अनिवार, जपे जा राधे-राधे ॥ ६ ॥
है महाभावमयि राधा, प्रेमानँद-उदधि अगाधा ।
राधा सँग नित्य बिहार, रटे जा राधे-राधे ॥ ७ ॥
जग-रागरहित, अति रागी, गोपीजन अति बड़भागी ।
जिन पायौ प्रभु कौ प्यार, भजे जा राधे-राधे ॥ ८ ॥
गोपिन महँ सब सिरमौर, मुनि-मन-हरकी चित-चोर ।
राधा की हूँ बलिहार, जपे जा राधे-राधे ॥ ९ ॥
राधा की रसमयि लीला, कोउ समुझै रसिक हठीला ।
जाकौ बेद न पायौ पार, रटे जा राधे-राधे ॥ १० ॥

[११५]

(राग बिलावल—ताल दादरा)

या दधि कौ कान्हा दान न पैहौ ।
सँग की सखीं सब आगे निकसि गईं
मोते अकेली ते का लै पैहो ॥ या दधि कौ० ॥
अंबर बेचौ पीतांबर बेचों
मुरली के सँग कान्हा खुद बिक जैहौ ॥ या दधि कौ० ॥
जो मेरी मटुकी पै हाथ लगैहौ,
तो माँग भरे मोती गिर जैहें
इक मोती के मोल में कान्हा !
नंद जसोदा के सँग बिक जैहौ ॥ या दधि कौ० ॥

[११६]

(राग बिलास टोड़ी—तीन ताल)

कृपा जो राधाजू की चहियै ।
तौ राधाबर की सेवा में तन-मन सदा उमहियै ॥
माधव की सुख-मूल राधिका, तिन के अनुगत रहियै ।
तिन के सुख-संपादन कौ पथ सूधौ अबिरत गहियै ॥
राधा-पद-सरोज-सेवा में चित निज नित अरुझइयै ।
या बिधि स्याम-सुखद राधा-सेवा सौं स्याम रिझइयै ॥
रीझत स्याम राधिका रानी की अनुकंपा पइयै ।
निभृत निकुंज जुगल सेवा कौ सरस सुअवसर लहियै ॥



# श्रीराधाकुमारीकी आरती

(राग बहार—तीन ताल)

आरति श्रीबृषभानुसुता की ।
मंजु मूर्ति मोहन-ममताकी ॥ टेक ॥
त्रिविध तापयुत संसृति-नाशिनि,
विमल विवेक विराग विकासिनि,
पावन प्रभु-पद-प्रीति प्रकाशिनि,
सुन्दर-तम छबि सुन्दरताकी ॥ १ ॥
मुनि-मन-मोहन मोहन-मोहनि,
मधुर मनोहर मूरति सोहनि,
अविरल प्रेम-अमिय-रस दोहनि,
प्रिय अति सदा सखी ललिताकी ॥ २ ॥
संतत सेव्य संत-मुनि-जनकी,
आकर अमित दिव्य गुन-गनकी,
आकर्षिणी कृष्ण-तन-मनकी,
अति अमूल्य सम्पति समताकी ॥ ३ ॥
कृष्णात्मिका, कृष्ण-सहचारिणि,
चिन्मय वृन्दा-विपिन-विहारिणि,
जगज्जननि जग-दुःख-निवारिणि,
आदि अनादि शक्ति विभुताकी ॥ ४ ॥



भगवान् श्रीकृष्ण और उनकी स्वरूपाशक्ति श्रीराधिकाजीके स्वरूपका यथार्थ ज्ञान उन्हींको है। दूसरा कोई भी यह नहीं कह सकता कि इनका स्वरूप ऐसा ही है। जो कुछ भी वर्णन होता है, वह स्थूल रूपका और आंशिक ही होता है। भगवान् श्रीकृष्ण समग्र ब्रह्म या पुरुषोत्तम हैं। ब्रह्म, परमात्मा, आत्मा—सब इन्हींके विभिन्न लीला-स्वरूप हैं। श्रीराधाजी इन्हींकी स्वरूपाशक्ति हैं। श्रीराधाजी और श्रीकृष्ण सर्वथा अभिन्न हैं। भगवान् श्रीकृष्ण दिव्य चिन्मय आनन्द विग्रह हैं और श्रीराधाजी दिव्य चिन्मय प्रेम विग्रह हैं। वे रसराज हैं, ये महाभाव हैं। भगवान्‌की इन्हीं स्वरूपाशक्तिसे अनन्य कोटि शक्तियाँ उत्पन्न होती हैं, जो जगत्‌का सृजन, पालन और संहार करती हैं। भगवान्‌ने स्वयं कहा है—जो नराधम हम दोनोंमें भेदबुद्धि करता है वह चन्द्र-सूर्यकी स्थिति-कालतक कालसूत्र नामक नरकमें रहता है।

जब युगल सरकार कृपा करके अपने दुर्लभ दर्शन देना चाहें तभी दर्शन हो सकते हैं। उनकी कृपा ही उनके साक्षात्कारका उपाय है।

(श्रीराधा-माधव-चिन्तन नामक पुस्तकसे)

१६ सितम्बर—निश्चल भावसे विश्वासके साथ मनको आज्ञा दो—रे मन तू मेरा सेवक है। मेरी सत्ता और चेतनासे तेरा जीवन है। तू मेरी एक स्वीकृतिमात्र है। मेरी आज्ञा मान और जैसे मैं चाहूँ वैसे रह। इधर-उधर किया तो मैं तुम्हें नष्ट कर दूँगा।

(दैनिक कल्याण-सूत्र नामक पुस्तकसे)

धर्महीन मनुष्यको शास्त्रकारोंने पशु बतलाया है। जो संसारके समस्त जीवोंके कल्याणका कारण हो, उसे ही धर्म समझना चाहिये। धृति, क्षमा, दम, अस्तेय (चोरी न करना), शौच, इन्द्रिय-निग्रह, धी, विद्या, सत्य और अक्रोध--ये दस धर्मके लक्षण हैं।

चोरी अनेक प्रकारसे होती है, किसीकी वस्तुको उठा लेना, वाणीसे छिपाना, बोलकर चोरी करवाना, मनसे परायी वस्तुको ताकना आदि सब चोरीके ही रूप हैं। समाजकी प्रगति चोरीकी ओर बड़े वेगसे बढ़ रही है।

(**मानव-धर्म** नामक पुस्तकसे)

साधनमें एक विघ्न है परदोष-दर्शन। साधकको इस बातसे कुछ भी प्रयोजन नहीं रखना चाहिये कि 'दूसरे क्या करते हैं।' साधकको अपनी साधनाके कार्यसे इतनी फुरसत ही नहीं मिलनी चाहिये जिससे वह दूसरेका एक दोष भी देख सके। जिन लोगोंमें दूसरोंके दोष देखनेकी आदत पड़ जाती है वे साधन-पथपर स्थिर रहकर आगे नहीं बढ़ सकते। जब दोष दीखते ही नहीं तब उनकी आलोचना करनेकी तो कोई बात ही नहीं रह जाती। दोष अपने देखने चाहिये।

(**साधन-पथ** नामक पुस्तकसे)

अपने मनके विरुद्ध शब्द सुनते ही किसीकी नीयतपर सन्देह करना उचित नहीं।····अगर आप दूसरेको चुपचाप बैठाकर अपनी बात सुनाना और समझाना पसंद करते हैं तो इसी तरह उसकी बात सुननेके लिये आपको भी तैयार रहना चाहिये।

(**आनन्दकी लहरें** नामक पुस्तकसे)

'मनोरञ्जन' का प्रश्न इस समय बहुत महत्त्वका हो गया है। घर-द्वार फूँककर, धर्म-कर्म खोकर, शील-संकोच और लज्जा-मर्यादाका नाश करके भी 'मनोरञ्जन' करना है। 'मनोरञ्जन' का इस प्रकारका यह महारोग बहुत नवीन है, पर यह बहुत ही व्यापक हो गया है।……सिनेमासे लोगोंने चोरीकी नयी-नयी कलाएँ सीखीं, डाके डालने सीखे, शराब पीना सीखा, निर्लज्जता सीखी और भीषण व्यभिचार सीखा, फिर भी हम इसे 'मनोरञ्जन' ही मानते हैं।

( **सिनेमा—मनोरञ्जन या विनाशका साधन** नामक पुस्तकसे)

जिस प्रकार स्त्रियोंका जेलकी कालकोठरीकी तरह बंद रहना उसके लिये हानिकर है, उसी प्रकार—वह उससे भी बढ़कर हानिकर उनका स्त्रियोचित लज्जाको छोड़कर पुरुषोंके साथ निरंकुशरूपसे घूमना-फिरना, पार्टियोंमें शामिल होना, पर-पुरुषोंसे निःसंकोच मिलना, सिनेमा तथा गंदे खेल-तमाशोंमें जाना, पर-पुरुषोंके साथ खान-पान तथा नृत्यगीतादि करना आदि है। नारीके पास सबसे मूल्यवान् और आदरणीय सम्पत्ति है उसका सतीत्व। सतीत्वकी रक्षा ही उसके जीवनका सर्वोच्च ध्येय है।

( **नारी-शिक्षा** नामक पुस्तकसे)

गोपी-प्रेममें रागका अभाव नहीं है, परन्तु वह राग सब जगहसे सिमट कर, भुक्ति और मुक्तिके दुर्गम प्रलोभन व पर्वतोंको लाँघकर केवल श्रीकृष्णमें अर्पण हो गया है। इहलोक और परलोकमें गोपियाँ श्रीकृष्णके सिवा अन्य किसीको भी नहीं जानतीं।

( **गोपी-प्रेम** नामक पुस्तकसे)

मनुष्य-जीवनका एकमात्र साध्य या लक्ष्य मोक्ष, भगवत्प्राप्ति या भगवत्प्रेमकी प्राप्ति ही है, यह दृढ़ निश्चय करके प्रत्येक विचार तथा कार्य इसी लक्ष्यको ध्यानमें रखकर इसीकी सिद्धिके लिये करें।

किसीका भी बुरा न चाहे, बुरा होता देखकर प्रसन्न न हों।

किसीकी निन्दा-चुगली न करें। यथाशक्ति पर-चर्चा करें ही नहीं। किसीकी भी व्यर्थ आलोचना न करें। झूठ न बोलें।

किसी प्राणीकी हिंसा न करें। अपना काम अपने हाथसे करें।

भगवान्‌के नामका जप अधिक-से-अधिक करें। कम-से-कम २१,६०० नाप-जप जरूर कर लें।

कुछ-न-कुछ प्रतिदिन दान करें। दान सम्मानपूर्वक करें।

किसीकी जूठन कभी न खायें-पीयें। जूठा हाथ जरूर धो लें।

पति-पत्नी एक-दूसरेको पूरक तथा एक-दूसरेका अर्धाङ्ग समझें।

(कल्याणकारी आचरण नामक पुस्तकसे)



# गीताप्रेसकी निजी दूकानें तथा स्टेशन-स्टाल

गीताप्रेस, गोरखपुर—२७३००५, फोन ( ०५५१ ) ३३४७२१; फैक्स ( ०५५१ ) ३३६९९७

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. कलकत्ता- | गोबिन्दभवन-कार्यालय | © ( ०३३ ) २३८६८९४ | |
| पिन-७००००७ | १५१, महात्मा गाँधी रोड | फैक्स ( ०३३ ) २३८०२५१ | |
| २. दिल्ली- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | © ( ०११ ) ३२६९६७८ | |
| पिन-११०००६ | २६०९, नयी सड़क | फैक्स ( ०११ ) ३२५९१४० | |
| ३. पटना- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | © ( ०६१२ ) ६६२८७९ | |
| पिन-८००००४ | अशोकराजपथ, बड़े अस्पतालके सदर फाटकके सामने | | |
| ४. कानपुर- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | © ( ०५१२ ) ३५२३५१ | |
| पिन-२०८००१ | २४/५५, बिरहाना रोड | फैक्स ( ०५१२ ) ३५२३५१ | |
| ५. वाराणसी- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | © ( ०५४२ ) ३५३५५१ | |
| पिन-२२१००१ | ५९/९, नीचीबाग | | |
| ६. हरिद्वार- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | © ( ०१३३ ) ४२२६५७ | |
| पिन-२४९४०१ | सब्जीमण्डी, मोतीबाजार | | |
| ७. सूरत- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | © ( ०२६१ ) | ३२३७३६२, |
| पिन-३९५००१ | वैभव एपार्टमेन्ट, नूतन निवासके सामने; भटार रोड | | ३२३८०६५ |
| ८. चूरू- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | © ( ०१५६२ ) ५२६७४ | |
| पिन-३३१००१ | ऋषिकुल ब्रह्मचर्याश्रम, पुरानी सड़क | फुटकर बिक्री-केन्द्र | |
| ९. ऋषिकेश- | गीताभवन, गङ्गापार, पो० स्वर्गाश्रम; | © ( ०१३५ ) ४३०१२२ | |
| पिन-२४९३०४ | (मुनिकी रेती, ऋषिकेशमें भी फुटकर बिक्री-केन्द्र) | | |
| १०. कटक- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | | |
| पिन-७५३०१२ | भरतिया टावर्स, बादाम बाड़ी | | |
| ११. इन्दौर- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | © ( ०७३१ ) ५२६५१६ | |
| पिन-४५२००१ | जी० ५ श्रीवर्धन, ४ आर. एन. टी. मार्ग | | |
| १२. हैदराबाद- | गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-दूकान; | | |
| पिन-५०००९६ | दूकान नं० ६, ४-४-१, दिलशाद प्लाजा, सुल्तान बाजार | | |

## स्टेशन-स्टाल [ प्लेटफार्म नं० ( कोष्ठ ) में ]

दिल्ली जंक्शन ( प्लेटफार्म नं० १२ ); नयी दिल्ली ( नं० ८-९ ); हजरत निजामुद्दीन [ दिल्ली ] ( नं० ४-५ ); कोटा [ राजस्थान ] ( नं० १ ); बीकानेर ( नं० १ ); गोरखपुर [ उ० प्र० ] ( नं० १ ); कानपुर ( नं० १ ); लखनऊ [ एन० ई० रेलवे ]; वाराणसी ( नं० ४-५ ); मुगलसराय जं० ( नं० ३-४ ); हरिद्वार ( नं० १ ); पटना जंक्शन ( मुख्य प्रवेशद्वार ); धनबाद ( नं० २-३ ); मुजफ्फरपुर ( नं० १ ); हावड़ा स्टेशन ( नं० ८ तथा १८ दोनोंपर ); सियालदा मेन ( नं० ८ ); आसनसोल ( नं० ५ ); औरंगाबाद [ महाराष्ट्र ] ( नं० १ ); सिकन्दराबाद [ आं० प्र० ] ( नं० १ ); गुवाहाटी जं० ( मुसाफिरखाना ) एवं अन्तर्राज्यीय बस-अड्डा, दिल्ली।

visit us at: www.gitapress.org | e-mail:gitapres@ndf.vsnl.net.in